# श्रीमद् विजययतीन्द्रसूरि—जीवन-चरित



## वंश-परिचय और चरितनायक का बाल्यजीवन



*जैसवाल कुल की स्थापना*

मध्य युग में काश्यपगोत्रीय जैसपाल नामक एक राजपुत्र क्षत्रिय मरुधर-प्रान्त की ऐतिहासिक एवं अति प्राचीन नगरी भिन्नमाल से निकल कर अवधराज्य के वर्तमान रायबरेली प्रगणा मे आये हुये सालान-विभाग में अपने नाम से जैसपालपुर बसा कर आस-पास की जमीन को जीतकर वहा का राजा बना था। धीरे २ उस नरसिंह ने अपने भुजबल से एक अच्छा राज्य स्थापित कर लिया और सुख एव शान्तिपूर्वक अपने राज्य का शासन चलाने लगा। विहार करते हुये श्रीमद् जनगसूरि नामक महा प्रभावक आचार्य जैसपालपुर मे पधारे। राजा जैसपाल जैनधर्म के प्रति अति श्रद्धालु था। वह सन्त एवं साधुगणो का सदा आदर-सत्कार करता था। नगर में महाप्रभावक जैनाचार्य्य का पदार्पण श्रवण करके राजा भी उनके दर्शनार्थ पहुँचा और सम्मानपूर्वक एव सविनय वन्दना करके कर जोड कर आचार्यश्री के समक्ष बैठा। पास मे अनेक श्रीमत श्रेष्ठि, राज्य के सामन्त और बडे-बडे पदाधिकारी भी यथास्थान बैठे हुये थे।

आचार्यश्री की तेजस्वी एव दयापूर्ण आकृति से राजा अत्यन्त ही प्रभावित हुआ और सोचने लगा कि इन आचार्य के समक्ष अपने दुःख को व्यक्त करना चाहिए, सम्भव है ये भविष्य की बात बतला सकें। आचार्यश्री ने राजा को गम्भीर चिन्तन में देख कर तथा उसके चहरे पर खिन्न ...

गम्भीर विचारों के प्रभाव को अनुभव करके समझ लिया कि राजा कुछ अपने दुःख-सुख की बात कहना अथवा पूछना चाहता है। आचार्यश्री ने सम्बोधन करके राजा से गम्भीर विचारों में लीन होने का कारण पूछा। राजा चमका, क्योंकि वह यह नहीं समझ रहा था कि आचार्यश्री उसकी स्थिति का अनुभव कर रहे हैं। राजा ने विनम्रता से निवेदन किया कि भगवन्! गुरुदेव की कृपा से मेरे घर और राज्य में सर्व प्रकार का आनन्द और सुख-शान्ति है; परन्तु मेरे एक भी पुत्र नहीं है, यह दुःख मुझ को और मेरी प्रजा को सदा चिन्तित करता रहता है। क्या मेरे भाग्य में पुत्र का लालन-पालन करना लिखा भी है अथवा नहीं? आचार्यश्री ने उत्तर दिया, 'राजन्!' जगत् में धर्म ही सर्व सुखों का मूल कारण है। धर्म में जैनधर्म मोटा धर्म है। उसके पालन करने से सर्व मनोरथ सिद्ध होते हैं। वैसे दुनियां के सर्व धर्म अच्छे हैं और सर्व ही मोक्ष के एवं सुख-शान्ति के देने वाले हैं, परन्तु जैनधर्म से प्राणिमात्र को सुख पहुँचता और प्राणियों के शुभाशीर्वाद एवं शुभोच्छ्वासों से कठिन एवं असंभव कार्य भी संभव और सरल हो जाते हैं। अगर तुम जैनधर्म का पालन करना स्वीकार करो तो तुम्हारा मनोरथ अवश्य सिद्ध हो जायेगा। राजा ने आचार्यश्री से जैन-धर्म अंगीकार किया और श्रावक-व्रत लेकर वह जैनधर्मी बना। इस प्रकार आचार्यश्री ने राजा जैसपाल के परिवार को ओस-ज्ञाति में परिगणित करके जैन शासन की भारी सेवा की तथा राजा का मनोरथ पूर्ण किया।

योग्य अवसर प्राप्त होने पर राजा जैसपाल के पुत्र उत्पन्न हुआ। राजा ने उसका नाम जिनपाल रक्खा। जिनपाल जब राजा बना, वस्तुतः जिनपाल अर्थात् इन्द्रीयजीत सिद्ध हुआ। उसके राज्य में कीट से लगाकर हाथी तक को सुख-शान्ति से रहने और विचरने की स्वतन्त्रता थी। दुष्ट और पापियों का उपशमन सा ही हो गया था। राजा जिनपाल की सातवीं पीढ़ी में राजा अमरपाल हुआ। यवन—आक्रमणकारियों ने जैसपालपुर पर आक्रमण करके राजा अमरपाल से जैसपालपुर का राज्य छीन लिया। राजा अमरपाल राज्यच्युत होकर अपने परिवार के सहित बुन्देलखण्ड की राजधानी धौलपुर में जा बसे। वहाँ राजा अमरपाल ने व्यापार करना प्रारम्भ किया

और थोड़े ही समय में अच्छा द्रव्य उपार्जित कर लिया। जैसपालपुर से आने के कारण उनका धौलपुर की समाज में जैसवालगोत्र स्थापित हो गया। राजा अमरपाल के सतपाल नामक महा प्रभाविक श्रावकव्रतपालक पुत्र हुआ। उसने दिगम्बर पण्डित से धर्म का अभ्यास किया था, अतः आगे जा कर उसने दिगम्बरमत स्वीकार किया और तब से जैसवाल-ज्ञाति दिगम्बर-आम्नायानुयायी है।

श्रे० सतलाल के मीठनलाल, सौभाग्यचंद्र, जीवराज और कानमल नामक चार पुत्र हुये। इनमें सौभाग्यचंद्र जी अच्छे पंडित और धर्मशास्त्रों के ज्ञाता हुये। ये अधिक लोकप्रिय होने के कारण 'भाई जी' नाम से पुकारे जाते थे। पं० सौभाग्यचद्र जी के टेकचंद्र, जमनालाल और व्रजलाल नामक तीन पुत्र पैदा हुये। तीन भ्राताओं मे व्रजलाल जी अधिक प्रख्यात हुये। इन्होंने दिगंबर-शास्त्रो का अच्छा अध्ययन किया था। इन्होंने अपने पिता के सर्व गुणों को द्विगुणित करके धारण किया था। पिता की भाति ये भी 'भाईजी' कहे जाते थे।

योग्य वय प्राप्त होने पर श्री व्रजलाल जी का पाणिग्रहण आगरानिवासी श्रेष्ठि रामदास जी की सुन्दर, सुशीला सुपुत्री चंपाकुंवर के साथ में हुआ।

*व्रजलालजी का चंपाकुवर के साथ पाणीग्रहण और गृहस्थ जीवन*

व्रजलाल जी और चपाकुंवर की जोडी बड़ी ही भली और मनोहारिणी थी। व्रजलालजी पुष्ट शरीर, मध्यम ऊंचाई और गेहूँवर्ण थे। चंपाकुंवर ऊंचाई में समान और गौरवर्ण और तन्वंगी थी। दोनों के नामों में भी पौराणिकता है। 'व्रजलाल' श्रीकृष्ण के अनेक नामों मे से एक नाम है। 'चपाकुंवर' सती एवं साध्वी स्त्रियों का पर्यायवाची शब्द है। चंपा की लता पर षट्पदों का सत्कार नहीं। चपाकुंवर पतिपरायणा, सुशीला और अत्यन्त कुलीना वधू थी। इस प्रकार यह कृष्ण-राधा-सी जोड़ी गृहस्थाश्रमव्रत को स्वीकार कर लोकनीति और धर्म-व्यवहार का पालन करती हुई सुखपूर्वक रहने लगी। श्री व्रजलालजी के पिता एक कुशल व्यापारी और सम्पन्न घर के थे। वे भी वैसे ही व्यापार-कुशल एव श्रीमंतहृदय के थे। चपाकुवर सुशिक्षिता थी और विवाह के पश्चात्

और थोड़े ही समय में अच्छा द्रव्य उपार्जित कर लिया। जैसपालपुर से आने के कारण उनका धौलपुर की समाज में जैसवालगोत्र स्थापित हो गया। राजा अमरपाल के संतपाल नामक महा प्रभाविक श्रावकव्रतपालक पुत्र हुआ। उसने दिगम्बर पण्डित से धर्म का अभ्यास किया था, अतः आगे जा कर उसने दिगम्बरमत स्वीकार किया और तब से जैसवाल-ज्ञाति दिगम्बर-आम्नायानुयायी है।

श्रे० संतलाल के मीठनलाल, सौभाग्यचंद्र, जीवराज और कानमल नामक चार पुत्र हुये। इनमें सौभाग्यचंद्र जी अच्छे पंडित और धर्मशास्त्रों के ज्ञाता हुये। ये अधिक लोकप्रिय होने के कारण 'भाई जी' नाम से पुकारे जाते थे। पं० सौभाग्यचंद्र जी के टेकचंद्र, जमनालाल और व्रजलाल नामक तीन पुत्र पैदा हुये। तीन भ्राताओं में व्रजलाल जी अधिक प्रख्यात हुये। इन्होंने दिगंबर-शास्त्रों का अच्छा अध्ययन किया था। इन्होंने अपने पिता के सर्व गुणों को द्विगुणित करके धारण किया था। पिता की भाति ये भी 'भाईजी' कहे जाते थे।

*व्रजलालजी का चंपाकुवर के साथ पाणीग्रहण और गृहस्थ जीवन*

योग्य वय प्राप्त होने पर श्री व्रजलाल जी का पाणिग्रहण आगरानिवासी श्रेष्ठि रामदास जी की सुन्दर, सुशीला सुपुत्री चंपाकुंवर के साथ में हुआ। व्रजलाल जी और चंपाकुंवर की जोडी बड़ी ही भली और मनोहारिणी थी। व्रजलालजी पुष्ट शरीर, मध्यम ऊंचाई और गेहूँवर्ण थे। चंपाकुंवर ऊंचाई में समान और गौरवर्ण और तन्वंगी थी। दोनों के नामों में भी पौराणिकता है। 'व्रजलाल' श्रीकृष्ण के अनेक नामों में से एक नाम है। 'चंपाकुंवर' सती एवं साध्वी स्त्रियों का पर्यायवाची शब्द है। चंपा की लता पर षट्पदों का सत्कार नहीं। चंपाकुंवर पतिपरायणा, सुशीला और अत्यन्त कुलीना वधू थी। इस प्रकार यह कृष्ण-राधा-सी जोड़ी गृहस्थाश्रमव्रत को स्वीकार कर लोकनीति और धर्म-व्यवहार का पालन करती हुई सुखपूर्वक रहने लगी। श्री व्रजलालजी के पिता एक कुशल व्यापारी और सम्पन्न घर के थे। वे भी वैसे ही व्यापार-कुशल एव श्रीमंतहृदय के थे। चपाकुवर सुशिक्षिता थी और विवाह के पश्चात्